देवासिंह अश्व द्वै लीन्हे, खड़ा यवन-सैनिकके भेष।
एक अश्व पै बैठि तुरंतहि, पहुँची झपटि आपने देश ॥४६॥
छत्रीधर्म सिखाय पुत्रको, धीरज सहित चिता बनवाय।
पति-सिर-साथ सती ह्वै नीला, पहुँची सत्यलोकमे जाय ॥
देश-प्रेम और जाति-नेम हित दिये नीलदेवीने प्रान।
जैसा कहा किया वैसाही, यही सत्य वीरोंकी वान ॥५०॥
नमस्कार है नीला तुझको, धन्य ग्राम जहँ किया निवास।
धन्य वंश पित-मातु धन्य वे, जिनके घरमे किया प्रकाश ॥
तेरा प्रेम-पात्र सूरज भी धन्यवादका पत्र लखाय।
सोमदेव सबभाँति धन्य है जो कहता था तुझको माय ॥५१॥
अब तो भारतकी सब नारी डरती हैं लखिकै तरवार।
इसी हेतु सब पुरुष यहाँके कायरपनके हुए शिकार ॥
हे ईश्वर! मेरी इक विनती है तुझसे यह बारम्बार।
दायाकर फिर वीर नारियाँ पैदाकर इस हिन्द-मंझार ॥५२॥






गङ्गा-यमुना मध्य ग्राम इक मोहनपूर कहाता है।
ज़िला बुलन्दशहरमें अबभी बसता पाया जाता है॥
इसी ग्रामका एक निवासी 'रामनाथ' कहलाता था।
जो अपनेको रामचन्द्रका वंशज वीर लगाता था॥ १
उस मौज़ेके दशम अंशका ज़िमींदार सरकारी था।
थोड़े धन, अच्छे प्रबन्धसे बना असामी भारी था॥
'कमला देवी' उसकी गृहिणी बड़ी प्रवीणा नारी थी।
सुन्दर, सती, साहसी, शूरा, पतिको परम पियारी थी॥ २
मोहनपुर भरमें यह कमला मधुरभाषिणी भारी थी।
कुलका अहङ्कार रखनेमें पतिसे नहीं पिछारी थी॥
गृह-प्रबंध पति-सेवा करना अपना धर्म विचारे थी।
निश्चय यही मोक्ष द्वारा है, यह मनमे निरधारे थी॥ ३
इसके रूप, गुणोंकी चर्चा चारो ओर सुनाती थी।
कामी यवनगणोंके चितपर अत्याचार मचाती थी॥
चर्चा सुन मेरठका हाकिम जो नवाब कहलाता था।
निज निकाहमे लानेके हित मन-ही-मन ललचाता था॥ ४
निज सूबेमें दौरा करना तब नवाब ठहराता है।
इधर उधरसे धूमधाम कर मोहनपुर ढिग आता है॥
'बंदी करलूँ रामनाथ'को यह विचार मन लाता है।
इसी काजहित कपट-रूपसे इक दरबार रचाता है॥ ५